**रक्तपिंडक**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) रतालू। (२) जवा। अड़हुल।
**रक्तपिंडालु**-संज्ञा पुं० [ सं० ] रतालू।
**रक्तपित्त**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) एक प्रकार का रोग जिसमें मुँह, नाक, कान, गुदा, योनि आदि इंद्रियों से रक्त गिरता है। यह रोग धूप में अधिक रहने, बहुत व्यायाम करने, तीक्ष्ण पदार्थ खाने और बहुत अधिक मैथुन करने के कारण होता है। स्त्रियों को रजोधर्म ठीक न होने के कारण भी हो जाता है। यह रोग पित्त के कुपित होने से होता है। (२) नाक से लहू बहना। नकसीर।
**रक्तपित्तहा**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] रतघ्नी नाम की दूब।
**रक्तपित्ती**-संज्ञा पुं० [ सं० रक्तपित्तिन् ] जिसे रक्त पित्त रोग हो।
**रक्तपुच्छक**-संज्ञा पुं० [ सं० ] एक प्रकार का रेंगनेवाला कीड़ा।
**रक्तपुनर्नवा**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] लाल रंग की पुनर्नवा या गदहपूर्ना। वैद्यक में इसे तिक्त, सारक और रक्त-प्रदर, पाण्डु तथा पित्त आदि का नाशक माना है।
पर्य्या०—क्रूरा। मंडलपत्रिका। रक्तकांता। वर्षकेतु। लोहिता। रक्तपत्रिका। वैशाखी। पुष्पिका। विषघ्नी। सारिणी। वर्षाभव। भौम। पुनर्भव। नव। नव्य।
**रक्तपुष्प**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) करवीर। कनेर। (२) अनार का पेड़। (३) बंधूक का पेड़। गुलदुपहरिया (४) पुन्नाग।
**रक्तपुष्पक**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) पलास का पेड़। (२) सेमल का पेड़। शाल्मलि।
**रक्तपुष्पा**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] (१) शाल्मली वृक्ष। सेमल। (२) पुनर्नवा। (३) सिंदूरी। (४) चंपा केला। (५) नागदौन।
**रक्तपुष्पिका**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] (१) लाल पुनर्नवा। (२) लजालू। लाजवंती।
**रक्तपुष्पी**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] (१) जवा। अड़हुल। (२) नागदौन। (३) धौ। (४) आवर्त्तकी नाम की लता। (५) पाँड़र।
**रक्तपूतिका**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] लाल रंग की पूतिका। लाल पोई। वैद्यक में यह स्निग्ध और मूत्रवर्धक मानी गई है। बच्चों के कई रोगों में और सूजाक में इसका साग गुणकारी माना गया है। शास्त्र में इसका साग खाने का निषेध है।
**रक्तपूय**-संज्ञा पुं० [ सं० ] पुराणानुसार एक नरक का नाम।
**रक्तपूरक**-संज्ञा पुं० [ सं० ] इमली।
**रक्तप्रतिश्याय**-संज्ञा पुं० [ सं० ] प्रतिश्याय या जुकाम का एक भेद जिसमें नाक से खून जाता है, आँखें लाल हो जाती हैं, छाती में पीड़ा होती है और मुँह तथा साँस से बहुत दुर्गंध आती है। बिगड़ा हुआ जुकाम।
**रक्तप्रदर**-संज्ञा पुं० [ सं० ] प्रदर रोग का वह भेद जिसमें स्त्रियों की योनि से रक्त बहता है। वि० दे० "प्रदर"।
**रक्तप्रमेह**-संज्ञा पुं० [ सं० ] पुरुषों का एक रोग जिसमें दुर्गंधियुक्त गरम, खारा और खून के रंग का पेशाब होता है।
**रक्तप्रवृत्ति**-संज्ञा पुं० [ सं० ] वह रोग जो पित्त के प्रकोप से उत्पन्न हो।
**रक्तप्रसव**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) लाल कनेर। (२) मुचकुंद वृक्ष।
**रक्तफल**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) शाल्मलि। सेमल। (२) वट का वृक्ष। बड़ का पेड़।
**रक्तफला**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] (१) कुँदरू। तुंडी। बिंबी। (२) स्वर्णवल्ली।
**रक्तफूल**-संज्ञा पुं० [ सं० रक्त + हिं० फूल ] (१) जवा पुष्प। अड़हुल का फूल। (२) पलाश का वृक्ष।
**रक्तफेनज**-संज्ञा पुं० [ सं० ] फुफ्फुस। फेफड़ा।
**रक्तभव**-संज्ञा पुं० [ सं० ] मांस। गोश्त।
**रक्तमंजर**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) बेंत की लता। (२) नीम का पेड़।
**रक्तमंजरी**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] लाल कनेर।
**रक्तमंडल**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) सुश्रुत के अनुसार एक प्रकार का साँप। (२) लाल कमल। (३) एक प्रकार का जहरीला पशु।
**रक्तमंडलिका**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] लाल लजावंती या लजालू।
**रक्तमत्त**-संज्ञा पुं० [ सं० ] वह जो रक्त पीकर तृप्त हो। जैसे—जोंक आदि।
**रक्तमत्स्य**-संज्ञा पुं० [ सं० ] एक प्रकार की लाल रंग की मछली जो बहुत बड़ी नहीं होती। वैद्यक में इसका मांस शीतल, रुचिकारक, पुष्टिकारक, अग्निदीपक और त्रिदोषनाशक माना गया है।
**रक्तमस्तक**-संज्ञा पुं० [ सं० ] लाल रंग के सिरवाला सारस पक्षी।
**रक्तमातृका**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] (१) वैद्यक के अनुसार वह रस नामक धातु जिसकी उत्पत्ति पेट में पचे हुए भोजन से होती है और जिससे रक्त बनता है। (२) तंत्र के अनुसार एक प्रकार का रोग।
**रक्तमुख**-संज्ञा पुं० [ सं० ] (१) रोहू मछली। (२) षष्टिक धान्य।
**रक्तमूर्द्धा**-संज्ञा पुं० [ सं० रक्तमूर्द्धन् ] सारस।
**रक्तमूलक**-संज्ञा पुं० [ सं० ] देवसर्षप नाम की सरसों का पेड़।
**रक्तमूला**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] लजालू। लजावंती।
**रक्तमेह**-संज्ञा पुं० दे० "रक्तप्रमेह"।
**रक्तमोक्षण**-संज्ञा पुं० [ सं० ] वैद्यक के अनुसार, शरीर का खून खराब हो जाने पर उसे बाहर निकालने की क्रिया। फ़स्द।
**रक्तमोचन**-संज्ञा पुं० [ सं० ] शरीर का खून निकालना। शीर। फस्द।
**रक्तयष्टि**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] मजीठ।
**रक्तरंगा**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] मेहँदी।
**रक्तरज**-संज्ञा पुं० [ सं० रक्तरजस् ] सिंदूर।
**रक्तरस**-संज्ञा पुं० [ सं० ] बिजैसार। रक्तासन।
**रक्तरसा**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] रास्ना।